है जब पत्नी बुरी तरह थकावट से चूर हो या हताश हो चुकी हो कि वह पहले की सी लुभावनी नहीं बन सकेगी या वह उसके कामों की सराहना नहीं कर पाती हो। वास्तव में इन दिनों वह उसके प्रति शिकायतें करती रहेगी; परन्तु मर्द यदि यह समझ लेता है कि ऐसी हालत में उसे उसकी सहायता और प्रेम की कितनी अधिक जरूरत है तो वह खुद ही चलाकर उसको सहयोग व प्रेम प्रदान करेगा।

**२०. पिता और उसका शिशु :**—कई मर्द ऐसे हैं जो यह ख्याल किये बैठे हैं कि बालबच्चों की देखरेख का सारा काम मा का है। परन्तु एक पिता ऐसे समय में ही वास्तविक सहायक तथा बच्चों को अधिक प्यार करने वाले पिता के रूप में आगे आ सकता है।

हम यह जानते हैं कि पिता जितना ही बच्चों में घुला-मिला रहेगा और उनसे निकट का सम्बन्ध रखेगा तो उसके द्वारा डाला गया ऐसा गहरा प्रभाव बच्चों के चरित्र व उनकी आत्मा पर सदा के लिए अपनी छाप छोड़ेगा। इसीलिए सही माने में पिता बनने की भूमिका आरंभ करने का ठीक समय पत्नी के प्रसव के बाद ही है। उस समय यह काम बहुत ही आसान है। मा और बाप दोनों मिलकर बच्चे की देखरेख का काम आपस में सीख सकते हैं। कुछ शहरों में ऐसी व्यवस्था है कि मर्दों को भी शिशु-परिचर्या की शिक्षा दी जाती है। यदि पिता यह सारा भार आरंभ के दो वर्षों में अकेली पत्नी पर ही छोड़ देता है तो वह इसमें कुशल तो हो ही जायेगी साथ ही वह बच्चों के लिए पिता की अपेक्षा अधिक निकटतम रहेगी। बाद में पिता को अपने बच्चों के मामलों में किसी तरह की टांग अड़ाने में भी शर्म महसूस हुआ करेगी।

किन्तु मेरे कहने का मतलब यह नहीं है कि मर्द भी जितनी बार मा दूध पिलाती है, उसके पोतड़े बदलती है, उतनी ही बार वह भी यही काम करे। परन्तु यदि कभी कभी वह यह काम करता है तो उसके लिए ही यह बहुत अच्छा है। छुट्टी के दिन वह शिशु के लिए आवश्यक खुराक या सामान तैयार कर सकता है। यदि आरंभ के सप्ताहों में जबकि 'मा' उन दिनों बहुत थकी हुई होती है और शिशु की रात को दो बजे दूध पीने की आदत है तो पिता को चाहिये कि इस समय वह उसे दूध पिलाने की जिम्मेदारी पत्नी से ले ले। शिशु को जब कभी नियमित दिन डाक्टरी जांच के लिए ले जाया जाता है उस समय वह भी यदि साथ जाये तो अच्छा होगा। इससे उसको उन शंकाओं को दूर करने का अवसर मिलेगा

जो उसके दिमाग में चक्कर काट रही हैं और वह यह सोचता है कि इन शंकाओं पर उसकी पत्नी जरा भी ध्यान नहीं दे रही है। इससे डाक्टर को भी खुशी होगी। कई पिता ऐसे भी हैं जिनकी नाक भौं यह सुनते ही सिकुड़ जाती हैं कि जरा आप भी बच्चे की देखभाल में हाथ बटायें। ऐसे लोगों को मजबूरी इस काम में ढकेलने से कोई लाभ नहीं। इनमें से बहुत से 'मर्द' अपने बच्चों में बाद में जा कर रुचि लेते हैं, "जब वे उन्हें वास्तव में आदमी की तरह लगने लगते हैं।" परन्तु बहुत से लोग ऐसे होते हैं जो इन कामों में थोड़ी झेंप महसूस करते हैं। ऐसे लोगों को प्रोत्साहन व उत्साह दिलाने की जरूरत है। पिता के कर्तव्य के सम्बन्ध में बहुत सी सामग्री परिच्छेद ४६० से ४६३, ४७७, ५०७ से ५०९ में भी है।

## नाना-नानी व दादा-दादी के साथ सम्बन्ध

**२१. नाना-नानी व दादा-दादी बड़ी अच्छी मदद कर सकते हैं:**—ये लोग नये 'माता-पिता' को सभी तरह से सहायता पहुँचा सकते हैं। उन्हें अपने पोते-पोती या नाती-नातिनों से बहुत अधिक सुख मिलता है। वे कभी कभी चला कर यह पूछ बैठते हैं, "मैं जिस तरह अपने इस शिशु से सुख पा रहा हूँ, वैसा रस अपने बच्चों में क्यों नहीं ले सका? उस समय मैं बड़ा कड़ा बनने की कोशिश कर रहा था क्योंकि तब मैं अपनी जिम्मेदारी से दबा हुआ था।"

दुनिया के लगभग सभी देशों में इस मामले में दादी-नानी विशेषज्ञ या कुशल जानकार समझी जाती हैं और एक नयी नयी मा तो यह मान कर चलती है कि जब कभी शिशु के बारे में कोई शिकायत होगी अथवा उसे इसके लिए जरा सी सहायता चाहियेगी वह अपनी मा से मदद ले सकती है। जब इस तरह एक नयी 'मा' का अपनी मा या सास में इतना विश्वास हो तो उसे केवल सलाह ही नहीं मिलती वरन् अच्छी तरह से सहायता और राहत मिल जाती है। अमरीका में नव माताएँ अपनी मा या सास से सलाह लेने की अपेक्षा पहले डाक्टर की सलाह व सहायता पसन्द करती हैं। अंशतः यह इसलिए होता है कि वहाँ लोग अक्सर अपने निजी मामलों में विशेषज्ञों—डाक्टर, स्कूल में अभिभावकों के मार्गदर्शक, विवाह सलाहकार, सामाजिक कार्यकर्त्ता, मनोवैज्ञानिक, धार्मिक पादरी—से सलाह अधिक लेते हैं। इसके साथ साथ वे लोग यह भी मानकर चलते हैं कि इस मामले में दिनोंदिन

वैज्ञानिक प्रगति हो रही है; अतएव ये नये माता-पिता यदि यह सोचें कि उनकी मा ने आज से बीस वर्ष पहले ऐसे मामलों में हाथ डाला था तो उसका ज्ञान व अनुभव पिछड़ा हुआ हो सकता है। वे अपने आप को तथा दुनिया को यह बताना चाहते हैं कि वे खुद अपनी जिन्दगी आप बना सकते हैं। उन्हें यह डर लगा रहता है कि माता-पिता उन्हें भी छोटे बच्चे मानकर "क्या करना होगा" यह बताने लगेंगे और ये लोग वापिस उस हालत में अपने को पहुँचाना नहीं चाहते।

**२२. तनाव की स्थिति साधारण होती है:**—कई परिवारों में माता-पिता और बुजुर्गों में अच्छे सम्बन्ध पाये जाते हैं। परन्तु कई परिवार ऐसे भी होते हैं जिनमें बहुत गहरे मतभेद होते हैं। सभी परिवारों में थोड़ा बहुत तनाव अवश्य होता है, परन्तु पहले शिशु की देखरेख के मामले को लेकर परिस्थिति व आपसी मेलजोल से यह समाप्त भी हो जाता है।

ऐसी युवती मा को ही यह सौभाग्य मिल पाता है जो स्वाभाविक रूप से आत्मविश्वासी हो तथा दूसरों के कहने-सुनने पर आपत्ति प्रकट नहीं करती हो। ऐसी मा जब भी जरूरत होती है अपनी मा या सास को आसानी से मदद करने के लिए राजी कर सकती है। जब कभी मा या सास खुद चला कर कोई सुझाव दे और 'मा' यदि उसे ठीक समझे तो मंजूर कर ले अन्यथा उसे होशियारी से टाल दे और अपना ही तरीका जारी रखे। परन्तु बहुत से नये 'मा-बाप' को इस तरह का अनुभव पहले पहल नहीं होता है। जिस तरह किसी भी नये काम में सभी लोगों को पहले पहले उत्सुकता बनी रहती है, वही हालत इनकी है और जरा सी भी आलोचना इनको अखरने लगती है।

बहुत से बुजुर्ग अपने युवाकाल से ही इस बात को अच्छी तरह से जानते आये हैं और यथासंभव कम से कम दखलन्दाजी करने का प्रयत्न करते हैं। इसके बावजूद ये लोग अनुभवी होते हैं, वे यह भी सोचते हैं कि इस मामले में उनका ज्ञान अधिक है, वे अपने इन नन्हे मुन्नों को दिल से चाहते हैं। ऐसी हालत में वे अपनी राय प्रकट करने की इच्छा को नहीं दबा सकते हैं। वे लोग इस बात को आश्चर्य से देखते हैं कि उनके समय में जिस तरह बच्चों की देखभाल की जाती थी उस तरीके और आज के तरीके में आकाश पाताल का अंतर हो गया है—जैसे बच्चे को खुराक देने की नयी पद्धति, बच्चे को ठोस भोजन देने की जल्दी शुरुआत, साजसँवार आदि की बाद में शुरुआत—ये ऐसी बातें हैं जो उनके समय में नहीं थीं और वे इसे लागू

करने में जरा अटपटापन व हिचकिचाहट भी महसूस करेंगे। यदि वे नये तरीके मान भी लेंगे तो भी लागू करने में जो मेहनत व सावधानी का ध्यान रखना पड़ेगा उससे परेशान हो जायेंगे। (जब तुम स्वयं अपने नाती व पोतों को सम्हालोगी तो इसे अच्छी तरह समझ सकोगी कि यहाँ जो बात मैंने कही है, उसका क्या मतलब है।)

मेरे विचार से तो नौसिखिये माता-पिता यदि थोड़े साहस से काम लें तो वे इन बुजुर्गों के साथ बड़े आराम से अच्छे सम्बन्ध बनाये रख सकते हैं। उन्हें चाहिये कि वे अपने मातापिता से इस बारे में खुलकर बात करें और उनकी राय पूछें। इस तरह जो खुलकर बातचीत की जाती है उसका फल अच्छा निकलता है, जबकि किसी मामले में चुप्पी साध लेना या गुपचुप इशारों में कानाफूँसी करना ठीक नहीं है। एक मा जिसको यह भरोसा है कि शिशु की देखरेख वह उचित ढंग से कर रही है, यह कह सकती है, "मैं जानती हूँ कि तुम्हारा यह तरीका ठीक हो सकता है, मैं डाक्टर से इस बारे में पूछूँगी जिससे मुझे खात्री हो जाये कि मैं उसके कहे अनुसार ही काम कर रही हूँ।" इसका मतलब यह नहीं हुआ कि मा ने हथियार डाल दिये हैं और जैसा कहा उसे मंजूर कर लिया है। इस तरह अंत में वह सुरक्षित ढंग से क्या करना है और क्या नहीं, इस मामले में अपना फैसला कर सकती है। ऐसा कह कर वह मा या सास के नेक इरादों व उनकी बेचैनी व बच्चे की प्रति जो आतुरता है उसको सराह सकती है। इस तरह हृदय जीतकर नयी 'मा' केवल मौजूदा समस्याओं पर ही नहीं, यहाँ तक कि भविष्य में भी सामान्य मसलों पर उनका सहयोग पा सकती है।

जब बच्चे दादा दादी या नाना नानी की देख रेख में छोड़े जायें, चाहे वह एक आध दिन अथवा दो सप्ताह के लिए ही क्यों न हो, खुले तौर पर साफ बातें समझा दी जाने चाहिये और इस मामले में आपसी विश्वास व समझौता जरूरी है। माता-पिता को इस बात का पूरा भरोसा होना चाहिये कि उनके बच्चों का जिस ढंग से वे पालते-पोसते हैं ठीक उसी ढंग से पालन-पोषण होगा, मसलन उन्हें ऐसा खाना खाने को नहीं दिया जायेगा जिसे वे नहीं चाहते हैं, या इधर उधर टट्टी पेशाब फिर देने पर उन्हें डाँटा या शर्मिंदा नहीं किया जायेगा या पुलिस पकड़ ले जायेगी ऐसा कहकर डराया भी नहीं जायेगा। दूसरी ओर इन बुजुर्गों को भी चाहिये कि वे अपने आपको इन बच्चों के माता पिता की जगह मानकर उनकी पूरी व्यवस्था या अनुशासन लागू न करें। यह

उचित भी नहीं है। अपने बुजुर्गों के प्रति यदि बच्चा थोड़ी बहुत श्रद्धा दिखाये जैसा कि वे चाहते हैं अथवा उनके बताये हुए समय पर खाना खाये अथवा वे साफ रहें या गन्दे रहें, ये ऐसे मामले हैं जिन पर बच्चों को कोई खास हानि नहीं पहुँचती। यदि माता-पिता यह जानते हों कि बुजुर्ग लोगों की देखरेख में बच्चे का विकास सही ढंग से नहीं हो पा रहा है तो उन्हें चाहिये कि वे इसके के लिए बुजुर्गों से काम नहीं लें।

**२३. वे माता-पिता जो सलाह का नाम सुनते ही चौंक उठते हैं :**—यदि नयी मा या पिता को अपने बचपन में अपने माता-पिता की घुड़कियों या आलोचन का शिकार होना पड़ा है तो उस परिवार में जरूरत से ज्यादा तनाव की स्थिति रहती है। इसके कारण निश्चित रूप से मा अपने मन में अविश्वासी, तथा बाहरी दबाव को अस्वीकार करने के लिए बेचैन तथा अपने आपको इनसे स्वतन्त्र करने के लिए चिन्तित परन्तु दृढ़ निश्चयी बना लेती है। बच्चे के पालन-पोषण के बारे में वह जरूरत से ज्यादा उत्साह दिखाती है और उन्हें सही सिद्ध करना चाहती है। माता-पिता देखते हैं कि बच्चे की देख-रेख के बारे में जितने भी पुराने तरीके जो याद हैं उन्हें भुलाकर नये तरीके पूरी तरह लागू करना चाहते हैं। वे अपने बुजुर्गों को यह भी दिखाना चाहते हैं कि उनका तरीका कितना पुराना पड़ गया है चाहे इससे उन्हें परेशानी भी क्यों न होती हो। वास्तव में कोई व्यक्ति यदि अपने विरोधी के पीछे पागल ही हो जाय तो सिद्धान्तों की बातों को लेकर घंटों उलझते रहना बड़ी मजाकिया बात है। केवल चिन्ता इसी बात की है कि इस लड़ाई और उलझन का सारा सम्बन्ध बच्चे की देखरेख से है। मेरा तो केवल यही सुझाव है कि माता-पिता जब यह महसूस करें कि उनके कारण बुजुर्गों को लगातार परेशान होना पड़ता है, तो वे अपने मन में कम से कम यह भी सोचें कि इस तरह तंग करने से क्या कोई विशेष लाभ मिलता है।

**२४. हुकूमत या डाँट-डपट रखनेवाली दादी नानी :**—कभी कभी ऐसी नानी या दादी भी होती है जो अपने लड़के या लड़की पर शुरू से हुकूमत जताती रही हो। वह इन दिनों भी ऐसी ही हुकूमत जतायेगी, भले ही उसकी लड़की लड़की न रहकर मा ही क्यों न बन गयी हो। ऐसे अवसरों पर नयी मा बेचारी अपना मनचाहा करने में असफल रहती है। वह अपनी मा या सास से किसी तरह की सलाह लेने में भय खाती है और जब कभी उसे इन लोगों की ओर से कोई सुझाव भी दिया जाता है तो उससे वह नाराज हो

जाती है। परन्तु वह अपनी नाराजी की भावना प्रकट नहीं कर सकती। यदि वह उनके सुझावों को मंजूर करती है तो वह यह भी सोचती है कि उसे कुछ भी नहीं करने दिया जाता है। यदि वह इस सलाह को ठुकरा देती है तो अपने आपको दोषी मानने लगती है।

तब फिर किस तरह ऐसे वातावरण में नयी मा अपनी रक्षा कर सकती है? एक माने में तो शुरू से अपना आत्मविश्वास पैदा करना पड़ेगा और वह ऐसा करती भी है। परन्तु यह काम बहुत धीरे धीरे किया जा सकता है और वह भी अनुभव के आधार पर। पहले पहल तो उसे यह बात सदा याद रखनी होगी कि अब वह मा बन चुकी है और यह शिशु उसका है। अतएव इसके लिए जैसा उचित समझेगी वैसी ही देखरेख करेगी। यदि उसे अपने तरीकों में कहीं शंका या सन्देह हो तब उसे डाक्टर या नर्स की सहायता मिलनी चाहिये। निश्चय ही उसे इन मामलों में अपने पति का पूरा सहयोग मिलना चाहिये। यह सहयोग ऐसी अवस्था में और भी जरूरी है जब कि उसकी अपनी मा ही बीच में बाधक बनती हो। यदि वह यह सोचता हो कि कुछ विशेष मामलों में उसकी मा का कहना सही है तो इस पर उसे साहस के साथ अपनी पत्नी को यह बात बतानी भी चाहिये। परन्तु इसके साथ साथ उसे अपनी मा को भी यह बता देना चाहिये कि उसकी दखलन्दाजी के विरुद्ध वह अपनी पत्नी के साथ है।

ऐसी मा धीरे धीरे यह सीख ले कि सास या मा को देख कर उसे न तो मुँह ही फेरना है और न उनकी किसी सलाह को सुनते ही घबरा जाना है। जिस दिन वह यह सीख लेगी उसी दिन वातावरण अपने आप ही उसके पक्ष में हो जायेगा क्योंकि एक तरह से मुँह फेरने और भय खाने की जो भावना है वह यह बताती है कि उसमें अभी सामने आने का साहस नहीं पैदा हुआ है। यह थोड़ा कठिन जरूर है परन्तु उसे यह भी सीखना पड़ेगा कि वह मन-ही-मन क्रोध से जल-भुनकर राख न हो जाय अथवा उसका यह क्रोध कहीं बुरी तरह से फट न पड़े। आप यह कह सकते हैं कि उसका क्रोध करना जरूरी है और यह बात सत्य भी हो सकती है। परन्तु इस तरह मन-ही-मन में कुढ़ते रहना या क्रोध से उबल पड़ना इस बात का संकेत है कि वह कई दिनों से चुपचाप बर्दाश्त करती रही है। उसे यह भी भय था कि वह यदि विरोध करेगी या कुछ कहेगी तो मा या सास बुरी तरह नाराज हो जायेगी। वास्तव में मा या सास पर उबल पड़ना जरूरी नहीं होना चाहिये। कभी कदाच एकाध बार ये घटनाएँ

सहन की जा सकती हैं। अनुभवी मा आत्मविश्वास के स्वर में मा या सास की बात को टालते हुए क्रोध करने के पहिले अपनी बात कह सकती है। "अच्छा ठीक है, डाक्टर ने मुझे इसको इस तरीके से खिलाने के लिये कहा है, या देखो मा! मैं जहाँ तक हो सकता है इसे चुपचाप रखना चाहती हूँ, मैं यह नहीं चाहती कि यह घण्टों रोता रहे।" ये ऐसे आत्मविश्वास-भरे शान्त स्वर हैं जिनसे दादी या नानी अच्छी तरह समझ लेती है कि अब इस मा को अपने तरीकों पर विश्वास करने का साहस बँध गया है। लगातार ऐसे तनावपूर्ण वातावरण बनते मिटते रहते हैं। उनको सुलझाने के लिए बुजुर्गों और माता-पिता को यह चाहिये कि वे कभी कभी विशेषज्ञों, कुशल डाक्टर, या मनोवैज्ञानिकों से सलाह लें, यदि यह भेंट अलग अलग की जाय तो और भी अच्छा रहेगा, जिससे हर कोई निस्संकोच अपनी स्थिति को सामने रख सकेगा। भले ही बाद में वे अन्तिम निर्णय पर विचार के लिए एक साथ बैठकर बात कर सकते हैं। चाहे कैसा भी मामला क्यों न हो यह बात याद रखनी चाहिये कि अन्त में निर्णय को लागू करने का अधिकार या जिम्मेदारी माता-पिता की है।

## भेंट करनेवाले और दर्शक

**२५. भेंट करनेवालों पर प्रतिबन्ध:**—भेंट करने वालों पर शुरू में थोड़ी बहुत रोक जरूरी है। किसी शिशु का जन्म होना एक ऐसा अवसर है जब माता-पिता को बधाई देने और उस शिशु को देखने के लिए मित्र और रिश्तेदार उमड़ आते हैं। माता-पिता को इससे खुशी और गौरव प्राप्त होता है, भले ही इसके कारण मा को अधिक परेशान भी होना पड़े। ऐसी परेशानी कहाँ तक सहन की जा सकती है, यह अलग अलग स्थिति पर निर्भर करती है। बहुत सी माताएँ ऐसी होती हैं जो घर आने पर कई दिनों तक थकी हुई सी रहती हैं। वे मानो किसी चीरफाड़ में से बचकर निकली हैं और उनके कई अंगों में भी भारी रद्दोबदल हुई है। विशेष रूप से उनकी मानसिक भावनाओं पर अवश्य ही चोट लगी है। यह बात पहिले शिशु को जन्म देने वाली महिला पर ज्यादा लागू होती है जिस पर सोलहवें परिच्छेद में विचार किया गया है।

कुछ लोगों को ऐसे भेंट करने वालों से मिलने में बड़ा ही आनन्द मिलता है, थकावट मिटती है, ध्यान बँटता है और नये जीवन के लिए उत्साह व प्रेरणा मिलती है। हममें से बहुत से लोगों के केवल थोड़े से

ऐसे पुराने मित्र हैं जिनसे भेंट करके यह सुख प्राप्त किया जा सकता है, अन्यथा दूसरे बहुत से मिलने-जुलने वालों के कारण हमें परेशानी होती है, भले ही उन्हें देखकर हमें खुशी क्यों न हो। इन लोगों के कारण हमें थकावट सी महसूस होने लगती है विशेषकर उन दिनों में जबकि तबियत कुछ खराब हो। जब कोई नयी मा बुरी तरह थकान का अनुभव करती है तो उसके जीवन के अत्यन्त महत्वपूर्ण समय में यह थकान उसके लिए नुकसान पहुँचाती है और इस प्रकार इससे न तो भेंट करने वालों को कुछ मिल पाता है और न मा को ही किसी तरह का लाभ पहुँचता है।

मेरी राय में तो शुरू में नयी मा को यह चाहिये कि वह मिलने-जुलने वालों की संख्या पर नियन्त्रण रखे और जैसे जैसे उसकी हालत सुधरती जाय वह इस संख्या को बढ़ाती जाय। इसके अनुसार वह डाक्टर के नियमों का भी पूरा पालन कर सकेगी। वह लोगों को यह कह सकती है कि डाक्टर ने उसे मिलने-जुलने से मना कर रखा है। उसकी इस बात से लोगों को बुरा भी नहीं लगेगा और वह भी इस झंझट से छुटकारा पा जायेगी। किसी भी व्यक्ति से वह यह कहला सकती है कि डाक्टर ने पन्द्रह मिनिट के लिए कल से एक व्यक्ति से भेंट करने की अनुमति दी है, क्या आप सोमवार को चार बजे आ सकती हैं। इस बात के पक्ष में तरह तरह की दलीलें देकर भी सन्तुष्ट किया जा सकता है—जैसे बच्चा होने में बड़ी तकलीफ हुई, उसे स्तनपान कराना है या यह कहा जा सकता है कि अभी उसे काफी आराम की जरूरत है आदि। ऐसे लोगों के लिए जो बिना किसी तरह की पूर्व सूचना दिये ही घर पर आ धमकें उन्हें आप खुशी से, पर जरा संकोच करते हुए, यह कह सकते हैं कि डाक्टर ने केवल एक ही व्यक्ति से भेंट करने के लिए कहा है परन्तु फिर भी तुम थोड़ी देर के लिए मिल सकते हो। बड़े शहरों में, मसलन अमरीकी शहरों में एक मा ने अपने दरवाजे पर यह तख्ती लटका दी कि उसे न तो बच्चे का बीमा कराना है, न फोटो खिंचाना है और न उसे किताबों की ही जरूरत है। इस तरह उसने बार बार दरवाजा खटखटाने वाले सेल्समैनों से छुटकारा पा लिया।

**२६. शिशु के साथ खिलवाड़**:—बहुत से भेंट करने वाले ऐसे लोग होते हैं जो नये शिशु को देखते ही अपने वश में नहीं रह सकते हैं। वे उसे लेना चाहते हैं, हिलाना डुलाना चाहते हैं, गुदगुदाना चाहते हैं और उससे अपना मुँह भी सटाते हैं। ऐसे लोग शिशुओं के बारे में

लम्बी चौड़ी बातें करते रहते हैं। कई शिशु तो यह सब सहन कर लेते हैं, लेकिन कई इसे जरा भी पसन्द नहीं करते हैं और बहुत से शिशु एक सीमा तक ही यह थोड़ा बहुत बर्दाश्त कर सकते हैं। ऐसे समय में मा की यह जिम्मेदारी है कि वह ऐसी बातों को जारी रहने दे या इस पर रोक लगवा दे। यह काम बहुत ही कठिन है, क्योंकि सभी मा-बाप यह चाहते हैं कि उनके शिशु से प्यार किया जाय। बहुत से शिशु ऐसे होते हैं जो नयी जगह, अजनबी आदमी और उनकी अटपटी बातों से जल्द ही थक जाते हैं जैसे डाक्टर के यहाँ जाने पर शिशु कैसा भौंचक्का हो जाता है। इस उदाहरण से यह बात अच्छी तरह जानी जा सकती है।

## मा के लिए सहायता

**२७. शुरू में अतिरिक्त सहायता की जरूरत:**—यदि आरम्भ में शिशु की देखभाल के लिए कुछ सप्ताह तक किसी की सहायता मिल सकती है अथवा कोई आदमी उसके लिए मिल सकता है तो रख लीजिये, क्योंकि यदि सब काम आप खुद ही करेंगी और थक जायेंगी तो आपको दूसरे से सहायता लेनी ही पड़ेगी और फिर इस प्रकार की सहायता कितने दिनों तक चलेगी। इसके अलावा थक के चूर हो जाना और बेचैनी महसूस करना आपके व शिशु के लिए अच्छा नहीं है।

आपकी मा या सास यदि आप उनके साथ आराम से निभा सकती हैं तो अच्छे सहायक सिद्ध होंगे। यदि आप यह महसूस करती हों कि आपकी मा या सास की आदत आपके ऊपर हुक्म चलाने की है और वह अभी तक आपको छोटी बच्ची समझती है तो इस समय उन लोगों को बुलाने की आवश्यकता नहीं है क्योंकि आप खुद यह चाहेंगी कि यह शिशु आपका है और आप उसे सभी प्रकार का सुख दें। इसलिए इस समय ऐसे आदमी की मदद लीजिये जो पहले भी बच्चों की देखभाल का काम कर चुका हो और जिसे आप भी पसन्द करती हों और उसे घर में रखने से आपको आनन्द प्राप्त होता हो।

यदि आप कोई घरेलू नौकर या दाई की व्यवस्था कर सकती हैं तो यह पारिवारिक व्यक्ति के बदले अधिक अच्छा रहेगा, क्योंकि ऐसी हालत में जब कि उसका (नौकर का) काम आप को पसन्द नहीं आये तो आप उसको हटा सकती हैं। सब से अच्छा काम घरेलू नौकर दे सकता है क्योंकि मा को यह सन्तोष रहता है कि वह शुरू से ही अपने शिशु की देखरेख के लिए पूरा

पूरा समय दे रही है। परन्तु ऐसे घरेलू नौकर कठिनाई से मिलते हैं। दूसरा नम्बर कुशल नर्स का आता है जो शिशु की देखरेख के साथ साथ थोड़ा बहुत घर का काम भी सम्हाल सकती है। वह इस ढंग की हो कि आप जैसा चाहें उसी तरह का काम कर दे, वह आपको सदा यही महसूस होने दे कि यह शिशु आपका है। उसकी आदतें और व्यक्तित्व आपके मनपसन्द होना चाहिये। यदि आपको कोई दाई ऐसी मिली जो आपकी आलोचना करती हो तथा शिशु को अपना समझती हो तो आप उससे शीघ्र पीछा छुड़ाइये और किसी दूसरी नर्स को तलाश कीजिये।

सहायता देने वाला कब तक चाहिये? यह बात तो आपके खर्चे पर, तथा आपमें कितनी शक्ति आयी है इस पर निर्भर करती है। जैसे जैसे आपमें शक्ति आती जायेगी आप अधिक से अधिक कार्य करने लगेंगी। यदि दो सप्ताह के बाद भी आप यह अनुभव करती हैं कि आप जल्दी ही थकान महसूस करती हैं तो ऐसी हालत में आपको चाहिये कि आप एक सहायक रखें, चाहे खर्च बर्दाश्त न भी कर सकती हों तो भी आपके लिए एक सहायक का होना जरूरी है। यदि आपने पूरी शक्ति आये बिना ही कार्य शुरू कर लिया तो बाद में उसके कारण धन का अपव्यय होगा व शरीर को नुकसान पहुँचेगा। इसलिए दो एक सप्ताह सहायक को रखना अति आवश्यक है।

बहुत सी चिन्तातुर माताएं पहली बार असहाय से बच्चे की सारी जिम्मेदारी उठाने से घबराने लगती हैं। यदि आपमें भी ऐसी ही भावना हो तो इसका मतलब यह नहीं है कि आप ठीक ढंग से देखरेख नहीं कर पायेंगी अथवा आपको यह सब सिखाने के लिए किसी नर्स की जरूरत पड़ेगी। परन्तु यदि सचमुच ही यह चिन्ता आपको बेचैन किये दे रही है तो किसी कुशल दाई, नर्स या रिश्तेदार से—जिसका व्यवहार आपको ठीक लगे—इस बारे में बहुत कुछ जानकारी पा सकती हैं। चाहे आप खुद ही अपनी सहायता आप करती हों अथवा कोई दूसरा सहायक हो, आपको यह व्यवस्था करनी ही चाहिये जिससे नर्स आपसे एक या दो बार भेंट कर जाये। (परिच्छेद ५५)

**२८. काम आनेवाली सहायता**:—यदि शिशु के पोतड़े या मलमूत्र के कपड़े खुद धोती हों या ऐसी व्यवस्था कर सकती हों तो कपड़े धोने की मशीन ठीक रहेगी। इससे समय व शक्ति की बहुत सारी बचत होगी (अमरीका व यूरोप जैसे देशों में कपड़े धोने की मशीनों का आम चलन है।) यदि यह नहीं हो सके तो पोतड़े धोने की दूसरी व्यवस्था करें। अमरीका में ऐसी

व्यवसायिक कंपनियाँ हैं जो यह काम करती हैं। ऐसी सूरत में कपड़े धोने की मशीन की आवश्यकता नहीं रहती।

नयी माताएं शुरू के दिनों में नियमित रूप से अधिकतर कपड़े धुलने के लिए धोबी को भिजवाती हैं। इस समय घर के काम में अधिक बखेड़ा नहीं फैलाने के लिए आपको चाहिये कि आप वह सारा सामान व फर्नीचर जिसकी जरूरत ज्यादा नहीं पड़ती हो लपेटकर बन्द करके दो माह या दो साल के लिए अलग रख दें। कुछ दिनों तक खाने की ऐसी ही चीजें तैयार करें जो जल्दी ही बन जाती हों।

**२९. बच्चे को रखने वाली** :—इनकी सहायता माता-पिता के लिए वरदान के समान होती है और इनके कारण बच्चा भी स्वतंत्र रहकर अपना विकास करता है। परन्तु यह जरूरी बात है कि आप व आपका बच्चा (बच्चा रखने वाले से) उससे पूरे जानकार हों। ऐसे बच्चे के लिए जो रात को नहीं जगता हो रात को बैठनेवाली कुछ समझदार व कामचलाऊ ढंग की भी हो तो चल सकता है। परन्तु ऐसे बच्चों के लिए जो रात को जागते हैं, विशेषकर उन बच्चों के लिए जो एक वर्ष से अधिक के हैं और रात को कभी कभी जागने की आदत हो तो यह जरूरी है कि रात को बैठनेवाली अजनबी नहीं हो जिससे बच्चा डर जाये वरन् वह ऐसी होनी चाहिये जो बच्चे से घुलीमिली हो। यदि ऐसी महिला से बच्चे को सुलाना या उसकी देखरेख भी करवाना है तो आप खुद चलाकर देख लीजिये कि उसे इन कामों का व्यावहारिक ज्ञान भी है या नहीं। यह देखने की बात है कि वह बच्चे की जरूरतों को समझती भी है या नहीं, उसे प्यार भी करती है अथवा नहीं। उसे प्रेम से और दृढ़ता से सम्हाल सकती है या नहीं। इसलिए ऐसी महिला के साथ शुरू में आप भी सहयोग कीजिये जिससे बच्चा भी उससे परिचित हो जाय। इसके कारण बच्चा भी उससे हिल जायेगा, यदि उसे सीधे ही बच्चे का भार उठाना पड़ा तो अधिक दिन लगेंगे व बच्चे को भी परेशानी होगी। जैसे जैसे बच्चा उसके पास रहने लगे वह धीरे धीरे उसे अपने संरक्षण में लेती चली जाय।

जहाँ तक संभव हो आपको चाहिये कि आप इस काम के लिए नित्य नये आदमियों को नियुक्त न करें। एक या दो लोगों तक ही यह काम निहित रहने दें। आपको इस मामले में कुशल लोगों की सेवाएं प्राप्त करने के बारे में जानकारी अपनी महिला मित्रों से मिल सकती है।

सवाल यह उठता है कि क्या ऐसी महिला युवती हो अथवा वृद्ध ? यह काम युवती और वृद्ध की आयु पर निर्भर नहीं कर के उसकी जानकारी, कार्यकुशलता व भावना पर अधिक निर्भर करता है। मैंने एक चौदहवर्षीया लड़की को यह काम निपुणता और पूरे विश्वास के साथ करते हुए देखा है। परन्तु इस आयु की बहुत सी लड़कियों से इस काम के बारे में पूर्ण निपुणता की मांग करना अनुचित है। कई बार कितनी ही अधेड़ महिलाएँ गैरजिम्मेदार, रूखी व बदमिजाज या प्रभावहीन साबित होती हैं। एक महिला बच्चे को होशियारी से सम्हाल सकती है तो दूसरी को नये शिशु के हाथ लगाते ही पसीना छूटता है और वह कुछ ही देर में घबरा भी जाती है। उससे बेचारे मा-बाप भी परेशान हो जाते हैं।

देखरेख करनेवाले के काम को सरल बनाने के लिए आप एक डायरी रख दें, जिसमें शिशु की रोजमर्रा की आदतों व जरूरतों को नोट करती जायें, जिन चीजों की उसे जरूरत पड़ती है जैसे डाक्टर या पड़ौसी के टेलीफोन नंबर व उनको घर का पता जिससे यदि कभी तुम नहीं मिल पाओ तो संकट के समय वह इनकी सहायता ले सकती है। बच्चे के सोने का समय, कितनी देर सोता है, देखरेख वाली और क्या क्या सहयोग (जैसे रसोइघर में) दे सकती है, सूती चादरें, रात के कपड़े आदि की सूची उसमें होनी चाहिये।

परन्तु सबसे अधिक लाभ इसीमें है कि आप ऐसी महिला को अच्छी तरह समझ लें और आपको यह भी विश्वास हो जाये कि शिशु उसके भरोसे छोड़ा जा सकता है।

मा की जगह दूसरे कौन कौन से लोग सहायता दे सकते हैं—उनके बारे में परिच्छेद ७७७ में चर्चा की गयी है।

---

# जरूरत का सामान और कपड़े

---

## जरूरत का सामान

**३०. समय से पहले सारी तैयारी करो :**—कई महिलाएं ऐसी भी होती हैं जो आवश्यक सामान खरीदना तब तक जरूरी नहीं समझती हैं जब

तक उनके प्रसव नहीं हो जाता है। समय के पहले ही सारा सामान जुटा लेना और उन्हें ठीक तरीके से रखने के कारण बहुत सा भार हल्का हो जाता है। कई महिलाएं जब वे शिशु की देखरेख खुद करने लगती हैं, तो अधिक थकावट महसूस करने लगती हैं और उन दिनों वे बहुत ही गिरी सी गिरी हालत में होती हैं। उस समय एक छोटा सा काम भी (मानों दूध पिलाने की चूसनी -निपल-खरीदना भी ) बड़ा भारी काम लगने लगता है। ऐसी कई माताओं ने जिनकी हालत गिर गयी थी बाद में मुझे बताया, "अगली बार मैं सारी चीजें समय के पहले ही जुटा लूँगी। सभी चीजें, पिनों और कपड़ों से लेकर साबुन व अन्य सामान भी करीने से रखे हुए मिलेंगे।"

बच्चे की देखरेख के लिये कौनसी चीजें जरूरी हैं, इसके बारे में कोई नपीतुली सूची नहीं है, फिर भी इस बारे में कुछ सुझाव यहाँ दिये जा रहे हैं।

**३१. सोने का पलना**:—आप शिशु के लिए सुन्दर कामखाब व रेशमी कटाई का पलना लेना चाहती हैं, परन्तु उसको इससे कुछ भी लेना देना नहीं है। उसके लिए तो बस केवल इतनी ही जरुरत है कि उसकी अगल बगल में ऐसी ओट रहे जिससे वह बाहर नहीं लुढ़क पड़े। बिछौनी के लिए चटाईनुमा ऐसी गद्दी हो जो गुदगुदी हो। इसके साथ ही बीच में से मजबूत व थोड़ी सख्त भी हो। छोटा पालना, कपड़ों की अथवा बाजार में मिलने वाली उपयुक्त टोकरी, गहरी दराज इसके लिए काम दे सकती हैं। रबर या बालों की बनी बिछौनियाँ देखने में जरुर अच्छी लगती हैं परन्तु वे बहुत ज्यादा दामों की होती हैं। (इसके अलावा बालों की बिछौनियाँ शिशु के लिए कभी कभी बीमारी का कारण भी बन जाती हैं।) इस तरह के खतरे से बचने के लिए उस पर वायु सुरक्षित (एयर टाइट) थैली चढ़ायी जा सकती है। आप खुद ही घर पर किसी पुराने कंबल की तह करके उसके किनारे सीकर बीच में धागे डाल कर उसकी बिछौनियाँ बना सकती हैं। इस तरह की बिछौनियों का काम आप किसी नरम तकिये से लेने की कोशिश मत करना। इसके कारण कभी कभी बच्चा घबरा जाता है या उसकी साँस रुक सकती है। लोहे की या टिन की दराजों (इन्हें काम में लें तो) के कगारे जरा जरा दबवा देना चाहिये, जिससे शिशु अपना हाथ गिराये तो उसके चोट नहीं लगे। उसके सिर के नीचे तकिये की जरूरत नहीं रहती है इसलिए उसके सर के नीचे तकिया नहीं लगाना चाहिये।

**३२. नहलाने का टब व कपड़े पहनाने की चौकी**:—शिशु को किसी

भी परात, या इनामल के टब, अथवा चौड़ी नहाने की कड़ाईनुमा बाल्टी में नहलाया जा सकता है। आप चाहें तो उसको पीढे या चौकी पर जिस पर तुम बैठती हो, नहला सकती हो और वहीं उसे कपड़े भी पहना सकती हो। कार्डबोर्ड की चौकी जिसके पाये मजबूत हों अच्छा काम दे सकती है। पानी के नल लगे हाथ मुँह धोने के टब (सिंक) में भी नहालाया जा सकता है। आप उस समय अपने बैठने के लिए ऊँचा स्टूल खींच सकती हैं। बाजारों में ऊंचे दामों पर ऐसे नहलाने के टब मिलते हैं जिन्हें मोड़कर रखा जा सकता है। यदि खरीद सको और उसको रखने की घर में जगह हो तो यह अधिक सुविधाजनक होता है। इसमें बीच के टब का हिस्सा वाटरप्रूफ होता है जो चार या तीन ऊँचे पायों पर टिका रहता है। यह इतना ऊँचा होता है कि बच्चे को नहलाते समय आपकी कमर नहीं दुखेगी। जब नहाना खत्म हो जाता है तो इस टब के ऊपर ही ढक्कन के तौर पर सपाट कल्तान का पर्दा होता है जिस पर शिशु को लिटाकर पोंछा जा सकता है और वहीं उसे कपड़े भी पहनाये जा सकते हैं।

## २३. दूसरी जरूरतें

**सेफ्टी पिनें,**

**शिशुओं के लिए विशेष तौर पर बना गुदा में रखने का थर्मामीटर,**

**डाक्टरी काम में आने वाली अच्छी दबी हुई रुई।**

आप ऐसी तह की हुई रुई एक पौंड ले लीजिये। इसके आप छोटे छोटे टुकड़े काट लीजिये। इनसे उसके नाक का मल व कान के बाहर का भाग साफ कर सकती हैं। भीगे हाथ अंगुली व अंगुठे के बीच रुई दबा कर आप कड़े हाथों से उसे नाक व कान के बाहरी भाग में फिरा कर मैल छुटायें।

**विटामिन ड्राप्स (तरल)** ए. बी. सी. और डी. विटामिन (तरल) की जरूरत अकसर होती है। आप अपने डाक्टर से सलाह लीजिये कि कौन सी अच्छी रहेगी।

**शिशु के मल के कपड़े धोने की बाल्टी।** यह इतनी बड़ी होनी चाहिये कि इस में कम से कम तीन गैलन पानी भरा जा सके तथा इस ढंग की बनी हो कि इसे जंग नहीं लगे तथा इस पर ढकन भी होना चाहिये। कई महिलाएँ दो बाल्टी रखना पसन्द करती हैं। एक में खाली गीले कपड़े तो

दूसरी में साबुन के पानी में मल से सने कपड़े रखती हैं। कुछ घरों में दाई या नौकरानियां मल के कपड़े धोती हैं। अमरीका में ऐसे कपड़े धोने की दूकानें होती हैं जो घर पर इन कपड़ों को रखने के लिए बाल्टी या बर्तन देती हैं।

## बच्चे के जरूरी कपड़े

**३४. रात को पहनाने का ढीला चोगा (गाउन)।** रात को पहनाने के लिए कैसे कपड़े चाहिये? ये आप अपने अनुभव से ला सकती हैं, फिर भी बाजार में ऐसे कपड़े मिलते हैं जो आरामदेह होने के साथ साथ सरलता से पहनाये व उतारे जा सकते हैं और उन्हें बार बार इस्त्री करने की भी जरूरत नहीं पड़ती है। ऐसे गाउन खरीदते समय तीन से लेकर छः नंबर तक का खरीदिये। आरंभ में ही एक साल के बच्चे की साइज का लीजिये।

**३५. कुरते :**—आजकल शिशुओं के ऐसे बहुत से कुरते चले हैं जिनमें न तो बटन होता है न फीता ही। ये कुरते पहनाने व उतारने में सुविधाजनक होते हैं। बहुत से शिशुओं के लिए ऐसे सूती कपड़े के कुरते अच्छे रहते हैं जिन्हें गर्म कमरे में भी पहनाये रखने पर उनसे अधिक गर्मी नहीं लगे। यदि वह दुबला है या उसे ठंडी जगह में रहना पड़ रहा है तो आपको सूती-ऊनी कपड़े के कुरते पहनाने चाहिये। मेरे मत से पूरी आस्तीन का कुरता पहनाना ठीक रहेगा, क्योंकि यदि उसको ढँकने की जरूरत है तो उसकी बाँहों को ढँकना पहले जरूरी है। आप एक वर्ष के बच्चे की साइज के तीन से छः कुरते खरीद लीजिये।

**३६. पोतड़े (मलवस्त्र)।** इन कपड़ों के लिए सबसे अच्छे गाज या सूती फलालेन ठीक रहते हैं। गाज के कपड़े के पोतड़े अधिक मलमूत्र सोखते हैं परन्तु बच्चा यदि बड़ा हुआ तो वे इतना मूत्र नहीं सोख पाते। यदि आप इन्हें रोज धोकर सुखाती हैं तो दो दर्जन पोतड़े बहुत हैं। आप इन्हें तौलिया या चद्दर की तरह लपेटने के लिए अधिक काम में न लें। छः दर्जन पोतड़े आपके लिए तौलिये, चद्दर व लपेटने का काम देने में पूरे हैं।

**३७. स्वीटर व जर्सी आदि :**—ये कपड़े साइज में बड़े खरीदने चाहिये। ध्यान रहे कि ये तंग न हों। जो जर्सी सिर की ओर से खुलने वाली हो, उसका गला बड़ा होना चाहिये जिससे उतारने व पहनाने में आसानी रहे। कंधों पर बटन वाली जर्सी में—जो ऊपर से खुल सकती है—अधिक सुविधा रहती है।

३८. दूसरे कपड़े :—ठंड के दिनों में या जबकि बच्चे को ठंडे कमरे में रहना पड़ रहा है ऊन से बुनी टोपी पहनाना अच्छा है। बाहर जाते समय ठंडी हो तो इसका उपयोग करना चाहिये या ठंडे कमरे में सोते समय शिशु का सिर इससे ढँका रहना चाहिये।

यदि मौसम अच्छा हो, ठंड न हो तो टोपी की जरूरत नहीं रहती। बहुत से शिशु इसे पहनना पसन्द भी नहीं करते हैं। जब तक वह बैठने नहीं लगे और चलने नहीं लगे तब तक चड्डी और मौजों की जरूरत नहीं रहती है। ये तभी काम में लाये जाँय जब वह बैठने लगा हो या खेलने लगा हो और कमरे में ठंड भी रहती हो। पोशाक पहनाने से शिशु सुन्दर जरूर लगने लगता है अन्यथा यह आवश्यक नहीं है और मा व शिशु के लिए भी कष्टकारक है।

## बिस्तर पर बिछाने के कपड़े

३९. रबर या वाटरप्रूफ चद्दरें :—बाजार में प्लास्टिक, फ्लालेन की या रबर की ऐसी चद्दरें भी मिलती हैं जिनकी बुनाई या किनारे इस ढंग के होते हैं कि उनमें होकर शिशु को हवा भी मिलती रहती है। यदि वह इनका आदी हो जाये तो इनसे बहुत ही सुविधा रहती है। इनमें उसको रजाई से ढँकने की जरूरत नहीं रहती और इससे धुलाई में भी बचत होती है। परन्तु गर्मी के दिनों में आपको दूसरे कपड़े (पेड्स) लगाने ही पड़ेंगे क्योंकि पेशाब में भीग जाने पर उन्हें रोज धोना जरूरी होगा या धोने के लिए डालना पड़ेगा। इसके लिए चद्दरें ज्यादा रखनी चाहिये।

वाटरप्रूफ कपड़ा, या रबर की चद्दर इतनी बड़ी तो होनी ही चाहिये जो बिछौनियों को चारों ओर से ढँक सके, नहीं तो यह होगा कि कभी कभी बिछौनियों के किनारे भीग जाया करेंगे। आजकल बिछौनियों पर चढ़ाने के लिये प्लास्टिक की जो खोली आती है वह इतनी बड़ी नहीं होती है। कुछ ही दिनों में इनके छेदों में होकर मूत्र बिछौनिया को भिगोता रहता है और उससे बदबू आने लगती है। फ्लालेन की चादरें होने पर बिस्तर के भीगने का डर नहीं रहता, मा शिशु की कमर के नीचे उन्हें लगा सकती है और बिस्तरों को भीगने से बचा सकती है, उन्हें मच्छर व मक्खियों से बचाने के लिए इन्हें उढ़ा भी सकती हैं। फ्लालेन के कपड़े के चौकोर बड़े बड़े कुछ टुकड़े काट कर काम में लेने से बड़ी चादरों की रोज रोज की धुलाई की झंझट से बहुत कुछ छुटकारा मिल जाता है।

**४०. गद्दा या रजाई :**—यदि आप खाली वाटरप्रूफ चादरें ही काम में लाना चाहती हैं तो उनके ऊपर गद्दा या रजाई अवश्य बिछाइये। इससे भीगने से जो सील होती है वह नहीं होगी और बच्चे को नीचे से हवा भी मिलेगी; नहीं तो क्या होगा कि बच्चे की चमड़ी या तो बहुत ही गर्म हो जायेगी या भीगने से तरबतर रहेगी। आपको कितने गद्दे लेने चाहिये यह आप चादरों की धुलाई, बच्चे के भिगोने, राल टपकाने की आदत पर छोड़िये। यदि वे धुलकर जल्दी आ जाती हैं तो तीन से काम चल जायगा अन्यथा छः होने से बहुत कुछ सुविधा रहेगी।

**४१. चादरें :**—आपको तीन से छः चादरों की जरूरत पड़ेगी। यदि आप शुरू में शिशु को पालने में रख रही हैं तो आप लपेटने के कपड़ों से काम चला सकती हैं। परन्तु बड़े कपड़े की जरूरत पूरी करने के लिए सूती चादर ठीक रहती है। इन्हें सुविधापूर्वक धोया या सुखाया जा सकता है। यदि ढंग से फैलायी जाये तो सिलवटें भी नहीं रहती और भीगने पर तरबतर भी नहीं लगती। शिशु के पालने को ढँकने के लिए तैयार जाली मिलती है।

**४२. कंबल :**—कितने कंबलों की जरूरत होगी यह मौसम पर निर्भर करता है। शिशु के लिए कंबल हलकी होनी चाहिये—शाल या हाथ से बुनी शाल या अच्छा फलालेन आदि। इनसे शिशु को पालने के बाहर निकालने पर सम्हालकर लपेटा जा सकता है, दूसरा जैसी गर्मी-सर्दी हो उसके अनुसार हटाया-उढ़ाया भी जा सकता है। सर्दी के दिनों के लिए ऊनी कंबलें या ऊनी शाल अच्छे रहते हैं। ये भारी भी नहीं होंगे, साथ ही दूसरे कपड़े लपेटने की जरूरत नहीं रहेगी। सूती फ्लालेन की चादर इसके लिए काम नहीं दे सकेगी, परन्तु रात को सोते समय आप कंबल उढ़ाकर इससे लपेट सकती हैं जिससे सोते में शिशु का कोई अंग खुला नहीं रह जाय। कई शिशु ऐसे भी होते हैं जिन्हें अच्छी तरह से लपेट देने पर ही चैन मिलता है।

## ऐसा सामान जिसकी जरूरत कभी कभी पड़ती है

**४३. वज़न करने की मशीन :**—यदि बच्चा ठीक ढंग से पनप रहा है और डाक्टर नियमित रूप से उसे देखता हो तो घर पर वज़न करने की मशीन रखना जरूरी नहीं है। यदि वह बहुत रोता हो और मा को इस बात का पता नहीं चलता कि वह बदहजमी के कारण या भूख के मारे रोता है और यदि डाक्टर नजदीक में नहीं हो तो वज़न करने का साधन रखना लाभदायक है।

यदि किसी रिश्तेदार या मित्र के यहाँ से कुछ दिनों के लिए मिल यह सकती है तो अवश्य ले आइये। यदि ऐसे कहीं नहीं मिले और खरीदना पड़े और उस समय तंगी हो तो बाद में आप खरीदें या जैसा मौका देखें वैसे काम चलायें।

**४४. बच्चागाड़ी :—** यदि शिशु को रोजाना बाहर ले जाना पड़ता हो तो बच्चागाड़ी रखना जरूरी है, नहीं तो आंगन में लिटाने या बरामदे में रखने के लिए पीढे या ऐसे ही साधन से काम लिया जा सकता है। बड़े भीड़भाड़ वाले शहर में यदि बच्चे को मा के साथ बागबगीचे अथवा बाजार में जाना पड़े तो बच्चागाड़ी रखना जरूरी है।

ऐसे परिवार जिनकी अपनी मोटर कारें हैं वे 'कन्वास के बिस्तर' खरीद सकते हैं जो आसानी से कार में लगाये जा सकते हैं और उन पर शिशु को लिटाया भी जा सकता है।

ऐसे झोले भी मिलते हैं जिनमें कुछ महीनों का शिशु लपेट कर आराम के साथ पीठ पर या बगल में लटकाया जा सकता है। इससे काम करते हुए, चलते हुए या बाजार में सामान खरीदने में पूरी सुविधा रहती है क्योंकि उससे मा के हाथ खाली रहते हैं और शिशु को भी हाथों में नहीं लिये रहना पड़ता है।

**४५. बोतल गर्म करने का साधन :—** दूध रखने की बोतलों का बर्तन किसी भी ढंग से गर्म किया जा सकता है परन्तु जहाँ गर्म पानी मिलते रहने की सुविधा नहीं हो वहाँ बिजली के गर्म बर्तन (होट केस) अच्छे रहते हैं।

**४६. पानी में रखने का थर्मामीटर :—** नहाने के लिए पानी कितना गर्म या ठंडा रहे इसके लिए थर्मामीटर (बाथ थर्मामीटर) रखना जरूरी नहीं है; परन्तु जिन माताओं को अनुभव नहीं हो, वे इसका उपयोग करके चिंतामुक्त हो सकती हैं।

## पाउडर, तैल, मल्हम आदि

**४७. बदन पर लगाने का तैल :—** यह जरूरी नहीं है। यदि शिशु की चमड़ी खुरदरी लगे या फटने लगे तो इसकी जरूरत पड़ सकती है। कतिपय वेसलिन, तैल या बाजार में बिकनेवाले तैलों से काम चल सकता है।

**बच्चों का पाउडर :** यह चकते पड़ने से रोकने में थोड़ी बहुत सहायता कर सकता है अन्यथा बहुत से मामलों में यह जरूरी नहीं है। (ऐसा पाउडर

बच्चों के लिए काम में नहीं लेना चाहिये जिसमें जिंक स्ट्रेटे मिला हुआ हो क्योंकि यदि साँस लेने के साथ फेफड़ों में यह पहुँच जाता है तो उससे जलन होने लगती है।) पाउडर हमेशा सावधानी के साथ अच्छी तरह लगाना चाहिये (पहले पाउडर को अपने हाथों में मल लें) जिससे शिशु के चारों ओर उसकी गर्द नहीं छा जाये।

**मल्हम** (जिन्क आइन्टमेन्ट) : यह डिब्बी या ट्यूब में मिलता है। बच्चे के शरीर पर फोड़े-फुन्सी, कपड़े लपेटने से पैदा होने वाली ललाई या फुन्सियों को मिटाकर उसकी चमड़ी की रक्षा करता है।

## शिशु की खुराक व दूध तैयार करने का सामान

**४८. दूध पिलाने की बोतलें** :—इसके लिए जरूरी चीजें खरीद करने के पहले आप यह निर्णय कर लें कि आप बोतलों को व सामग्री को कीटाणु-रहित करने के लिए कौनसा तरीका काम में लेने जा रही हैं। विशेषतया दो तरीके हैं। एक तो यह है कि आप बोतलों में खुराक भरकर फिर उन्हें उबालें अथवा दूसरा तरीका यह है कि आप पहले किसी वर्तन में दूध या बच्चे की खुराक को उबाल लें, फिर गर्म पानी में कीटाणुरहित की गयी बोतलों में उंडेल ले। पहला तरीका 'टर्मिनल' तरीका कहलाता है जब कि दूसरा तरीका 'एसेप्टिक' (सड़ान्ध से रहित) कहा जाता है।

यदि आप शिशु के प्रसव के पहले ही यह निर्णय कर लेती हैं कि आप स्तन-पान नहीं कराना चाहती हैं तो आप आठ औंस वाली ८ बोतलें खरीद लें। आरंभ में आपको रोजाना ६ से ८ बोतलों की जरूरत पड़ सकती है। कदाचित कभी कोई टूट भी सकती है। यदि आप शिशु को स्तन-पान कराना चाहती हैं तो भी कम से कम तीन बोतलें तो खरीद ही लीजिये क्योंकि कभी कभी दूध, पानी और फलों का रस देना पड़ता है।

सबसे अच्छी बोतल चौड़े मुँह की बोतल हो सकती है। आजकल ऐसी बोतलों का चलन भी है। इसमें चूसनी (निपल) बोतल के मुँह पर लगे पेंचदार प्लास्टिक के ढक्कन में ही रहती है। जब बच्चा दूध पी रहा हो तो यह चूसनी काम में आती है अन्यथा यह बोतल में रहती है और ऊपर के खुले मुँह पर ढक्कन लगा रहता है।

इसके अलावा ऐसी बोतलें भी होती हैं जिनके मुँह छोटे होते हैं। उनके

मुँह पर चूसनी फिट बैठती है। इस चूसनी को किसी प्याले, गिलास, अल्यूनियम के ढक्कन से ढँका जा सकता है। पिरेक्स की बोतलें भले ही कुछ अधिक खर्चीली पड़ती हैं परन्तु तेज़ आँच या अधिक ठंडी करने पर टूटती नहीं हैं। बहुत सी माताओं के लिए ये बोतलें सस्ती साबित होती हैं। ये मुँह पर से बड़ी सरलता से कट जाया करती हैं; अतएव इन्हें सावधानी के साथ काम में लाना चाहिये।

प्लास्टिक की बनी बोतलें यदि बड़ों या बच्चों के हाथ से गिर भी जायें तो भी टूटती नहीं हैं परन्तु 'टर्मिनल' तरीके से इन्हें गर्म नहीं किया जा सकता है, क्योंकि इनकी शक्ल बेढंगी हो जाती है।

पानी या फलों का रस आठ औंस वाली बोतलों से भी पिलाया जा सकता है, भले ही ये थोड़ी बड़ी ही क्यों न लगती हों। कई माताएँ इस काम के लिये चार औंस वाली बोतलें पसन्द करती हैं। ऐसी दो या तीन बोतलें ही काफी हैं।

इसके अलावा बाजार में हल्की प्लास्टिक की कीटाणुरहित बोतलें भी मिलती हैं। जो माताएँ उनका प्रयोग करती रही हैं वे ऐसी ही काम में लाती रहें।

**४९. चूसनी (निपल) :—**चूसनी आप उन बोतलों के मुँह पर ठीक बैठने वाली साइज की खरीदें जिनसे आप बच्चे को दूध पिलाने जा रही हैं। यदि बोतल से ही दूध पिलाना है तो एक दर्जन ले लीजिये अथवा स्तनपान करायें तो ६ बहुत हैं। आप चाहें तो कुछ और भी खरीद सकती हैं। हो सकता है कि आप एक दो फर्श पर गिरा दें या आप ठीक ढंग का छेद नहीं कर सकें। सिलीकोन की बनी चूसनी भले ही कुछ अधिक दामों की हो परन्तु वे गर्म करने पर या दूध की मलाई से खराब नहीं होतीं।

बहुत सी माताएँ चूसनी के सिरे पर एक या कई छेद करती हैं। यदि इस तरह की छेद वाली चूसनी (मलाई या दूध बार बार अड़ जाता हो तो) ठीक ठीक काम नहीं देती हो तो आप चौकड़ी की तरह से कटी (X) चूसनी खरीद लें या आप खुद ही चूसनी को इस तरह (X) काट लें।

**५०. बोतलों के ढक्कन या चूसनी के ढक्कन :—**ये आप उतने ही खरीदें जितनी बोतलें आपने खरीदी हैं।

**५१. एक ढक्कनदार बाल्टी, केतली या उबालने का बर्तन :—**ये बोतलों को उबाल कर कीटाणुरहित करने के लिए चाहिये। यदि ये आठ इंच ऊंची हों और ६ इंच का घेरा हो तो अच्छी रहती हैं क्योंकि इतनी लंबी-चौड़ी होने पर तारों की जाली में आठ बोतलें अच्छी तरह से सीधी खड़ी रखी जा सकती

हैं। यदि आप कम खर्च करना चाहती हैं तो तेल का कनस्तर ले लें और खुद ही तार की जाली तैयार कर लें। बोतलें बर्तन में सीधी तली पर नहीं रखनी चाहिये क्योंकि तली के अधिक गर्म होने पर उनके चटकने का भय रहता है।

टर्मिनल तरीके में बोतलों में पहले से ही खुराक भरी रहती है, अतएव उन्हें सीधा खड़ा रखना जरूरी है।

असेप्टिक तरीके में खाली बोतलें पहले उबाल ली जाती हैं, अतएव वे किसी भी बड़े बर्तन में किसी भी तरीके से उबाली जा सकती हैं। तारदार जाली में बोतलों को सीधे खड़े रखने की अपेक्षा यह तरीका सुगम है।

**५२. नाप वाला बर्तन** (खुराक मिलाने के लिए):—यह ऐसा बर्तन हो जिसमें प्रायः तीन पाव तरल पदार्थ समा सकता हो। बाजार में एनामेल के ऐसे बर्तन मिलते हैं जिनके अन्दर की ओर एक एक औंस का नाप बना रहता है। आप चाहे कैसी ही विधि से खुराक तैयार करें, यह बर्तन सुविधाजनक रहता है। एसेप्टिक तरीके में आप इस बर्तन में खुराक नाप कर मिला लीजिये। फिर इसे ही सीधा उबाल सकते हैं। टर्मिनल तरीके में नाप का शीशे का बर्तन सुविधाजनक रहता है क्योंकि उसे गर्म तो करना ही नहीं पड़ता है।

यदि आप तीन पाव नाप वाला बर्तन (क्वार्ट मेजर) नहीं खरीदना चाहें तो आप किसी भी नाप वाले प्याले को काम में ले सकती हैं और फिर उसे किसी भी पतीली या झारे में भर सकती हैं। जरूरत के समय आप कभी कभी पिलाने की बोतल से भी नाप का काम ले सकती हैं परन्तु इसमें उंडेलने में बड़ी दिक्कत होती है।

**५३. टीप और चलनी**:—एसेप्टिक तरीके में आप बोतलों में उबला दूध भरने के पहले उसकी मलाई छान लें। इस काम के लिए आप ऐसी टीप खरीदें जिसमें अन्दर ही छानने की जाली लगी हो।

टर्मिनल तरीके में आप जब बोतलों में दूध भरती हैं तो बिना उबला ही दूध भरें। ऐसी हालत में चलनी जरूरी नहीं है, टीप ही काम दे देगा। टीप भी तब जरूरी है जब कि आप सँकड़े मुँह की बोतलें काम में ले रही हों।

तंग मुँह वाली बोतलों के लिए बोतल साफ करने का ब्रुश होना जरूरी है। यदि आप चौड़े मुँह की बोतल काम में ले रही हैं तो जार साफ करने का ब्रुश चाहियेगा।

**५४. खुराक तैयार करने के लिए दूसरी सामग्री**:—इसे विशेष तौर पर खरीदना जरूरी नहीं है।

मिलाने के लिए लंबा बड़ा चम्मच। एसेप्टिक तरीके में ऐसे चम्मच को पकड़ने की छड़ ऐसी होनी चाहिये जो जल्दी गर्म नहीं हो।

शक्कर या शर्बत मिलाने के लिए नाप की चम्मचें।

चम्मच में शक्कर को बराबर करने का चाकू। यदि आप शर्बत काम में लाते हो तो इसकी जरूरत नहीं है।

दूध के बंद डिब्बे को खोलने का पेच।

---

# शिशु की चिकित्सा व परिचर्या

---

**५५. घर पर आनेवाली नर्स :**—चाहे घर पर आपको शिशु की देखरेख के लिए किसी तरह की सहायता मिल रही हो या नहीं इसके लिए कोशिश की जाय कि शुरू के दिनों में कोई नर्स या अस्पताल से परिचारिका प्रतिदिन एक या दो बार आपसे भेंट कर लिया करे। वह आपको उसकी खुराक तैयार करना, उसे नहलाना तथा डाक्टर के बताये नियमों का कैसे पालन करना चाहिये यह सिखा सकती है। बड़े शहरों में प्रसूतिगृहों (जच्चाखानों) में या कई स्थानों पर निजी चिकित्सकों के यहाँ ऐसी नर्सें आपको मिल जायेंगी जिनकी सेवाएं आप पा सकती हैं।

## शिशु का डाक्टर

**५६. नियमित मुलाकात :**—यह पता लगाने के लिए कि आपका शिशु ठीक ढंग से पनप रहा है, आपको चाहिये कि आप डाक्टर से नियमित उसकी जाँच करवा लें। शुरू के महीनों में उसे महीने में एक बार अवश्य डाक्टर को दिखाना चाहिये। दूसरे वर्ष में हर तीन महीने में एक बार बच्चे को डाक्टर को बता देना चाहिये। डाक्टर उसे तौलकर देखेगा कि उसका वज़न ठीक ढंग से बढ़ रहा है या नहीं, इस बात की जाँच करेगा कि वह अच्छी तरह पनप रहा है और वह उसके लिए जरूरी इन्जेक्शन व टीके लगा देगा। मा भी अपने पहले शिशु की उत्सुकता के कारण उससे पाँच दस सवाल भी पूछ सकेगी।

जिस समय भी आपके मन में शिशु को लेकर उसके स्वास्थ्य के बारे में किसी भी तरह की शंका या परिचर्या सम्बंधी कोई सवाल उठे आप एक डायरी में नोट कर लीजिये, साथ ही उसके दांत निकलते समय या शरीर पर पोतड़े या कपड़े के कारण अथवा अन्य कारणों से पैदा होने वाले चकते, उनके होने का समय आदि भी लिख लीजिये। कई परिवार तो इतने दूर देहात में रहते हैं कि वे महीने में एक बार भी डाक्टर से भेंट करने के लिए नहीं आ सकते हैं। कई बार समय पड़ने पर डाक्टर से टेलीफोन पर भी पूछा जा सकता है। यह भी मानी हुई बात है कि यदि नियमित रूप से डाक्टर को नहीं बता सकें तो भी बच्चा बीमार नहीं पड़ता है। परन्तु अनुभव से यह सही बात लगती है कि यदि शिशु ठीक ढंग से नहीं पनप रहा है तो महीने में नियमित एक बार उसकी डाक्टर से जाँच करवा लेने में हित है। इससे माता-पिता को भी परेशानी नहीं होगी और भविष्य में उन्हें कैसे क्या करना है इसकी भी पूरी जानकारी मिलती रहेगी।

**५७. डाक्टर कैसा होना चाहिये?**:—बहुत से परिवारों में वही डाक्टर (फैमिली डाक्टर) बाद में भी बच्चे की देखरेख करता है जिसने प्रसव करवाया हो। ऐसे डाक्टर जो शिशु की देखरेख में समझते हों और जन्म के बाद भी बच्चों को सम्हालते हों यह काम ठीक एक विशेषज्ञ की तरह ही कर लेंगे। हाँ! कभी कभी कोई पेचीदा सवाल उठने पर वह दूसरे डाक्टरों से सहयोग की सलाह दे सकता है। बड़े शहरों में प्रसव दाइयों से या जच्चाखानों में किया जाता है, जहाँ प्रसव के बाद शिशु की अन्य समस्याओं की जिम्मेदारी नहीं ली जाती है। ऐसी हालत में 'बच्चों के विशेषज्ञ डाक्टर' की जरूरत पैदा होती है। कई महिलाएँ ऐसा डाक्टर पसन्द करती हैं जो लंबी चौड़ी बातें नहीं पूछ कर एक दो सवाल से उसकी बीमारी का निदान कर लेता है। दूसरी महिलाओं को तब तक संतोष नहीं होता जब तक वे शुरू से लेकर अंत तक सारी विगतें नहीं बता दें और विस्तारपूर्वक यह नहीं जान लें कि बाद में उन्हें क्या करना है। हो सकता है कि आप में से कई वृद्ध डाक्टर की सलाह पसन्द करें या नये डाक्टर के बारे में यह धारणा बना लें कि वह आपको प्रभावित नहीं कर पा रहा है या यह भी हो सकता है कि आप किसी महिला (लेडी डाक्टर) को पसन्द करें। आप जिस तरह का डाक्टर चाहती हैं उसके बारे में जच्चाखाने में पूछताछ कीजिये। वे आपको ऐसे ही अनुभवी डाक्टर का पता बता सकते हैं।

कई बार वह डाक्टर जो प्रसव कराता है बाद में मा की सुविधा को ध्यान में

रखते हुए या पारिश्रमिक अथवा अन्य आधार पर शिशु की खुराक के मसले पर उसकी देखरेख कर सकता है, परन्तु शिशु के बीमार पड़ने पर वह आपको दूसरे डाक्टर को बुलाने के लिए कहेगा। मेरी राय में यह व्यवस्था ठीक है। यदि माता-पिता चाहते हैं कि कोई दूसरा डाक्टर उसकी देखरेख करे तो उन्हें चाहिये कि वह शिशु के जन्म के समय या अस्पताल से हटने के पहले ही उसे बुलवा लें जिससे वह बच्चे को अपनी देखरेख में ले ले। पहले साल शिशु की देखरेख में सबसे बड़ी समस्या उसकी खुराक सम्बंधी समस्या होती है। इसके अलावा भी उसकी सोने व दूध लेने के समय में अंतर आना, अंगूठा चूसना, टट्टी-पेशाब करवाना, आवश्यक नींद व उसका ध्यान रखना आदि ऐसी समस्याएँ हैं जो एक दूसरे से गुथी हुई हैं और इन बातों को उसके कार्यक्रम का अंग मानकर शुरू से ही ध्यान दिया जाना चाहिये। तभी जाकर शिशु के इलाज के लिए वही डाक्टर अच्छा साबित हो सकता है जो उसे शुरू से ही जानता हो, वही उसकी सही हालत जानकर निदान व उपचार कर सकता है।

**५८. शिशु स्वास्थ्य सम्मेलन** :—शहर में पैदा होने वाले शिशु के उन मा-बापों को जो डाक्टर से भेंट करने या पारिवारिक डाक्टर रखने की हालत में नहीं हैं शिशु स्वास्थ्य सम्बंधी बैठकों में भाग लेना चाहिये। ये सरकारी स्वास्थ्य विभाग या शिशु स्वास्थ्य रक्षा चिकित्सालयों द्वारा आयोजित किये जाते हैं। ऐसे केन्द्र सरकार ने कई जिलों में (भारत में सामुदायिक विकासक्षेत्रों में) खोल दिये हैं। यदि आप देहात में रहते हैं तो अपने निकट के शिशु स्वास्थ्य रक्षा केन्द्र का पता लगा लें। शहर में आप अपने निकट के शिशु कल्याण केन्द्र का पता आसानी से लगा सकती हैं। इन केन्द्रों में डाक्टर और नर्सें मिलजुलकर इस दिशा में काम करते हैं। डाक्टर नियमित रूप से शिशु की जाँच करता है, आवश्यक टीके व सूई आदि लगाता है और मा को जरूरी सलाह भी दी जाती है। नर्सें सुझाये गये तरीकों से शिशु की अन्य समस्याओं को व्यावहारिक ढंग से हल करने में सहायता देती हैं। आवश्यकता होने पर नर्सें अस्पताल से हटने के बाद भी घर पर आकर देख-भाल कर जाती हैं और जब भी मा के लिए बीच ही में कोई समस्या खड़ी हो जाय वह इनसे हल पा सकती है।

**५९. डाक्टर से निभाना**:—बहुधा डाक्टर और माता-पिता आपस में एक दूसरे से परिचित हो जाते हैं और एक दूसरे पर भरोसा करते हैं और

फिर ठीक तरह से निभ जाती है। परन्तु जैसा कि कभी कभी—मानवीय प्राणी होने के कारण यह स्वाभाविक है कि—आपस में गलतफहमी होकर तनाव भी पैदा हो जाता है। यदि दोनों ही पक्ष साफ साफ बात कहें और स्पष्ट व्यवहार करें तो इसे अच्छी तरह टाला जा सकता है।

यदि आप खर्चे को महत्व नहीं देते हों तो कोई बात नहीं। अन्यथा किसी भी डाक्टर को नियुक्त करते समय आप उससे फीस व खर्च पूछ लें। यह काम बाद में करने की बजाय शुरू में कर लेना अच्छा है। भले ही आपको इसे पूछने में कुछ झेंप भी महसूस हो परन्तु आपको यह याद रखना चाहिये कि डाक्टर के लिये यह रोजमर्रा की बात है और वह इसे पसन्द भी करेगा। बहुत से डाक्टर उन लोगों के लिए अपनी फीस में कमी भी कर देंगे जिनकी औसत आमदनी अच्छी नहीं है। पहले से यह भी बता देना चाहिये कि उन्हें उसकी कितनी जरूरत हो सकती है।

बहुत से नौसिखिये माता-पिता बच्चे की देखरेख सम्बंधी ऐसे सवाल डाक्टर के सामने रखने से झेंपते हैं, जिनको वे अपने दृष्टिकोण से साधारण व महत्वहीन समझते हैं। इस बात को लेकर चिन्ता करने या परेशान होने की जरूरत नहीं है। आपके दिमाग में जो भी सवाल उठे या जैसी भी समस्या सामने आये, आप डाक्टर से निधड़क होकर पूछें। आपको उसका उत्तर मिलना ही चाहिये क्योंकि डाक्टर का फिर उपयोग भी क्या है। डाक्टर को आपके इन सवालों का उत्तर देने में खुशी ही होगी। जितने ही ये सवाल सरल होंगे उतना ही अच्छा प्रकाश वह उन पर डाल सकेगा।

यदि आप यह सोचते हैं कि किसी मसले को डाक्टर गंभीर नहीं मानता और वह बुलाये जाने पर बड़बड़ायेगा तो भी आप उसे यदि गंभीर मानते हों तो निश्चय ही उसे बुला लीजिये। डाक्टर की या आपकी भावनाओं की अपेक्षा शिशु का स्वास्थ्य ज्यादा जरूरी है।

कभी कभी ऐसा भी होता है कि मा-बाप डाक्टर से महत्वपूर्ण सवाल पूछते हैं और डाक्टर कुछ का जवाब देता है और बाकी का टाल देता है। ऐसी हालत में यदि 'मा' जरा शर्मीली है तो उस मुद्दे को फिर नहीं उठाती और कुछ असंतुष्ट सी घर चली जाती है। उसे अपने आपको साहस बंधाना चाहिये जिससे वह निडरता से अपने मामले को रख सके और जितनी चाहे जानकारी पाकर अपने को स्पष्ट करे, जिससे डाक्टर भी उसे उत्तर दे सके। यदि वह उसके क्षेत्र के बाहर की बात हो तो दूसरे चिकित्सक या विशेषज्ञ से भेंट का सुझाव दे सकता है।

६०. सलाह लेना :—यदि आपका शिशु बीमार है और आपको उसकी हालत से चिन्ता व परेशानी हो रही है, आप किसी दूसरे विशेषज्ञ की राय जानना चाहती हों तो आपको यह पूरा अधिकार है कि निश्चिन्त होकर दूसरे विशेषज्ञ की सलाह ले सकती हैं। बहुत से मातापिता ऐसा करते हुए घबराते हैं क्योंकि वे यह सोचते हैं कि यह मानों मौजूदा डाक्टर में विश्वास की कमी मानी जायेगी और इससे उसकी भावनाओं को भी चोट पहुँचेगी। परन्तु चिकित्सा व्यवसाय में यह प्रथा चलती है और इसमें बुरा लगे जैसी कोई बात नहीं है और डाक्टर को भी इसे साधारण बात ही समझना चाहिये। वास्तव में डाक्टर भी दूसरे लोगों की तरह—जिन लोगों का वह उपचार कर रहा है—उनकी परेशानी की भावना को समझता है भले ही आप इसे अपने मुँह से नहीं कहें। इस भावना के कारण उसका काम और भी कठिन हो जाता है। इस तरह किसी अन्य विशेषज्ञ से सलाह ले लेने पर उस पर से और सारे परिवार पर से परेशानी के बादल छँट जाते हैं।

६१. साफ़ साफ़ कहना बहुत अच्छा :—मेरे विचार में ऐसे सभी मामलों में मुख्य बात यह है कि यदि आप डाक्टर की चिकित्सा या उसकी व्यवस्था से असंतुष्ट हैं तो आपको तत्काल ही खोल कर कहना चाहिये, सभी तथ्यों को उसके सामने रखना चाहिये। अपने मन ही मन असंतोष और परेशानी का बवंडर इकट्ठा करने की बजाय शुरू में ही दोनों पक्षों का खुलकर बात करना अधिक लाभदायक है।

यद्यपि कई बार ऐसा भी होता है कि रोगी और डाक्टर यह सोचते हैं कि उनका मेल नहीं बैठ पा रहा है चाहे वे कितने ही स्पष्टवक्ता या आपसी सहयोग करने का प्रयत्न क्यों न कर रहे हों। उन्हें यह बात खुलकर मंजूर करनी चाहिये। सभी डाक्टर, यहाँ तक कि अच्छे अच्छे विशेषज्ञ भी यह सीख चुके हैं कि वे सभी को खुश नहीं रख सकते और डाक्टर इस बात को ठीक तौर पर समझने का प्रयत्न भी करता है।

६२. फोन पर डाक्टर से भेंट का समय :—आप डाक्टर से तय करें कि उसे किस समय टेलीफोन पर बातचीत करने की सुविधा रहती है जिससे कि किसी नये रोग के यदि लक्षण नज़र आयें या और कोई बात हो तो सूचना दी जा सके और वह सुविधानुसार आकर शिशु को देख जाय। शिशु के बहुत से रोगों के लक्षण लगभग दोपहर के बाद ही नज़र आते हैं और बहुत से डाक्टर जल्दी से जल्दी दोपहर के बाद ही जानना चाहेंगे जिससे वे

भेंट की व्यवस्था कर सकें। यदि रोग के लक्षण जिसके कारण परेशानी हो बाद में भी नज़र नहीं आये तो आपको चाहिये कि आप डाक्टर को तुरन्त ही टेलीफोन करें क्योंकि ऐसी हालत में डाक्टर को बुलाना जरूरी है।

**६३. डाक्टर को कब बुलाना चाहिये :—** जब आप दो बच्चों को पाल-पोष लेंगे तब आप अच्छी तरह समझने लग जायेंगे कि रोग के कैसे लक्षण होने पर अथवा ऐसे कौन से मामले हैं जिनमें तत्काल डाक्टर से भेंट करना जरूरी है और ऐसे कौन से लक्षण या स्थिति है जब कि डाक्टर की भेंट दूसरे दिन तक टाली जा सकती है। परन्तु नौसिखिये माता-पिता ऐसे मामलों की सूची रखना पसन्द करते हैं। ऐसी सूची को पाकर वे चैन की साँस लेते हैं।

परन्तु ऐसी सूची बनायी भी जाय तो भी उसे पूरी सूची नहीं कहा जा सकता। सैंकड़ों तरह की बीमारियाँ और चोटें होती हैं जिनमें आपको सदा अपनी ही सहज बुद्धि का उपयोग करना होगा। सामान्य मार्गदर्शन के लिए नीचे कुछ बातों पर विचार किया गया है।

मेरी राय में तो जैसे ही किसी शिशु की स्वाभाविक हालत में आप परिवर्तन देखें—उसके शरीर में या उसकी हरकतों में—आपको शीघ्र ही डाक्टर से सलाह लेनी चाहिये। यदि उससे भेंट नहीं कर सकें तो उसे टेलीफोन पर सही हालत बता देनी चाहिये। ऊपर जो परिवर्तन का जिक्र किया गया है उससे मेरा मतलब अस्वाभाविक पीलापन, थकान, सुस्ती, अरुचि, चिड़चिड़ाहट, आतुरता, बेचेनी, लेटे रहना आदि से है।

**बुखार :—** परिच्छेद ६०४ में बुखार पर विस्तार से चर्चा की गयी है। कितना तेज या हल्का बुखार है यह कुछ महत्व नहीं रखता है। केवल ध्यान में रखने की बात यही है कि क्या शिशु वास्तव में बीमार लगता है। एक या दो वर्ष के बाद किसी भी साधारण बीमारी के प्रकोप के पहले तेज़ बुखार सामान्यतया आता है। परन्तु शिशु चाहे उसे जरा सा बुखार हो या नहीं भी हो, बीमार पड़ सकता है। सामान्य तौर पर आपको चाहिये कि जब भी उसका टेम्प्रेचर १०१° या इससे अधिक हो, आप उसे डाक्टर को दिखाइये। यदि साधारण सर्दी के कारण टेम्प्रेचर १०१° हो और वैसे वह अच्छी तरह हो तो आधी रात को डाक्टर को परेशान करने की जरूरत नहीं है। उसे आप सुबह ही बुलाइये या शिशु को ले जाकर दिखा लाइये, परन्तु शिशु यदि वास्तव में बीमार लग रहा हो, या रोग के गंभीर लक्षण हों, साथ ही १०१° डिग्री बुखार हो, तो आप तत्काल डाक्टर को बुलाइये।

